॥ श्रीः ॥

काशी–संस्कृत–सीरिज़

८१

गणितविभागे प्रथम पुष्पम् ।

॥ श्रीः ॥

# गणितकौमुदी

## हिन्दी भाषाटीका प्रश्नपत्र सहिता ।

(प्रथमपरीक्षापाठ्यनिर्धारितगणितसङ्ग्रहरूपा)



प्रकाशकः—
चौखम्बा संस्कृत सीरिज़ आफिस
बनारस सिटी ।

## परीक्षोपयोगिपाठ्यग्रन्थानां सूचीपत्रम्—

### लघुसिद्धान्तकौमुदी—

### संक्षिप्तबालबोधिनीटीकासहिता ।

प्रथमापरीक्षोपयोगि "संक्षिप्तबालबोधिनी" टीका-( वार्तिकपाठ-धातुपाठ-ग[illegible] पाठ-सूत्रानुक्रमणिका-पाणिनीयशिक्षा सहित ) इस लघुकौमुदी में सूत्र बड़े [illegible] में स्वतन्त्र पङ्क्ति में तथा वृत्ति पृथक् उसके नीचे दूसरी पङ्क्ति में छापी गई है [illegible] परीक्षोपयोगि संक्षिप्तबालबोधिनी टीका विद्यार्थियों के बड़े उपयोग को हुई ।
मूल्य लागत मात्र सजिल्द उत्तम संस्करण ।॥) मध्यम संस्करण )



[illegible]थव पाङ्क्ति
[illegible]रीक्षोपयो[illegible]
१९ वर्षों
[illegible]भ छपी है।
[illegible]त मात्र ।=)

लघुकौमुदीके
। इसका [illegible]
[illegible]य ।॥)
है। मूल्य

[illegible]स सिटी

THE
KASHI SANSKRIT SERIES
( *HARIDĀS SANSKRIT GRANTHAMĀLĀ* )
NO. 81.
( Mathematical Section, No. 1 )



THE

# GAṆITA KAUMUDI

( WITH HINDI TRANSLATION & QUESTIONS )

*By*
SÂHITYÂCHÂRYA
*Pandit Ganapati Deva S'astri*
*Son of*
LATE M. M. PT. BAPUDEVA SHASTRI C. I. E.

*Edited by the Author,*

REVISED & ENLARGED THIRD EDITION

PUBLISHED & SOLD BY
JAI KRISHNADAS-HARIDAS GUPTA,
*The Chowkhamba Sanskrit Series Office,*
*BENARES.*

1934

हरिदाससंस्कृतग्रन्थमालासमाख्य-
काशीसंस्कृतसीरिज़पुस्तकमालायाः
८१
गणितविभागे (१) प्रथम पुष्पम् ।

* श्रीः *

# गणितकौमुदी ।

( हिन्दीभाषाटीकासहिता )

## प्रश्नपत्रसहिता च ।

( प्रथमापरीक्षापाठ्यनिर्द्धारितगणितसंग्रहपुस्तकम् । )

ज्यौतिषाचार्यवर्य महामहोपाध्याय
श्री ६ मद्बापूदेव शास्त्रिणां तनयेन
साहित्याचार्येण
पं० गणपतिदेवशास्त्रिणा विरचिता ।
तेनैव सम्पादिता च ।
तस्याः
संशोधितं परिवर्द्धितं च

## तृतीयं संस्करणम् ।

# प्रस्तावना

अत्यन्त हर्ष का विषय है कि "गणितकौमुदी" हिन्दी अनुवाद सहित छपकर तैयार हुई, और आज हम उसे प्रिय पाठकों के करकमल में समर्पण करनेका सुअवसर प्राप्त कर रहे हैं।

गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज बनारस की प्रथमा परीक्षा के पाठ्यक्रम में गणित का भी एक पत्र (पञ्चमपत्र) रक्खा गया है, किन्तु पाठ्यग्रन्थों की सूची में गणित के लिये किसी ग्रन्थविशेष का निर्देश न कर सङ्कलनव्यवकलनादिविषयों का ही निर्देश किया गया है। ऐसी दशा में छात्रों के लिये यह निश्चय करना कठिन होजाता है कि किस ग्रन्थ का कौन अंश लिया जाय, और कौन अंश छोडा जाय? गणित विषय की स्वाभाविक कठिनता तो प्रसिद्ध ही है, उस पर भी प्रथमा परीक्षा देने वाले अल्पवयस्क बालकों के लिये बिना किसी निर्धारित ग्रन्थ के गणित तैयार करना असम्भव प्राय ही है। यही सब सोचकर, तथा अनेक आत्मीय छात्रों के आग्रह के वशीभूत होकर मैंने प्रस्तुत ग्रन्थ निर्माण करने का विचार किया। इसी बीच में चौखम्बा संस्कृत सीरिज् के मालिक बाबू जयकृष्णदास गुप्त जी ने भी मुझसे उक्त ग्रन्थ के बारे में वारंवार अनुरोध किया। मैंने भी यथामति ग्रन्थ शीघ्र ही प्रस्तुत किया, और साथ में हिन्दी अनुवाद भी रक्खा। आज भगवत्कृपा से यह ग्रन्थ हिन्दी अनुवाद सहित छपकर तैयार हुआ है। प्रस्तुत ग्रन्थ में संख्या की उत्पत्ति, गणनक्रम, जोड़, बाकी, गुणा, भाग आदि विषयों के लक्षण तथा अभ्यास के लिये भिन्न २ प्रकार के अनेक उदाहरण, देशकाल के भेद से अनेक प्रकार के मान, तथा भिन्न २ परिभाषाएं भी रक्खी गयी हैं। केवल इसी एक ग्रन्थ का अच्छी तरह अभ्यास करने से परीक्षा में तो सफलता होगी ही, व्यावहारिक जगत् में भी सब प्रकार के हिसाबों का सामान्य ज्ञान होगा, तथा संस्कृत के छात्रों पर व्यवहारानुपयोगिता का जो कलङ्क लगाया जाता है वह भी अंशतः मिट जायगा।

जो छात्र आगे मध्यमा परीक्षा में ज्यौतिष विषय लेना चाहें, उनको भी इस ग्रन्थ के अभ्यास से अग्रिम पाठ्यग्रन्थों की तैयारी में बहुत सहायता मिलेगी।

यह ग्रन्थ प्रथमा परीक्षा देने वाले छात्रों के उपकारार्थ ही बना रक्खा है, अतः गणितशास्त्र की दृष्टि से इसमें यदि कुछ त्रुटियां भी मालूम पड़ें तो गाणितिक लोग उन पर खड्गहस्त न होकर दया दृष्टि रक्खें, यही उनसे प्रार्थना है।

अन्त में जिन सहृदय मित्रों ने इस ग्रन्थ के बनाने में मुझे येन केन प्रकारेण सहायता दी, उन सज्जनों को हृदय से धन्यवाद देता हुआ अपनी इस तुच्छकृति को अखिल ब्रह्माण्डनायिका निजकुलदेवी श्रीमहालक्ष्मी के चरणकमल में समर्पण करता हूं।

रतनफाटक
काशी।
जन्माष्टमी सम्वत् १९८७

(स्वर्गीय महामहोपाध्याय पं० बापूदेव शास्त्री C. I. E. के पुत्र)
गणपतिदेव शास्त्री।

## परवर्द्धित द्वितीय संस्करण ।

यह सूचित करते हुए हमको हर्ष होता है कि "गणितकौमुदी" का अनेक आवश्यक विषयों के प्रवेश से परिवर्द्धित द्वितीय संस्करण भी छपकर तैयार हो गया है । इस द्वितीय संस्करण में प्रथम संस्करण के अपेक्षया बहुत मे विषय नवीन सन्निविष्ट किये गये हैं ।

गणित शास्त्र में अङ्कों के बारे में जो कुछ विशिष्ट सिद्धान्त हैं, जिनको गणित शास्त्र के धुरन्धर विद्वान ही जानते हैं, वे सब विषय भी अत्यन्त सरल भाषा में उदाहरण सहित इस संस्करण में रक्खे गये हैं । पारिभाषिक शब्दों का विवरण भी साथ में दिया गया है ।

यह तो स्पष्ट ही है कि इतने थोड़े समय में प्रस्तुत ग्रन्थ का द्वितीय संस्करण निकल जाने से यह ग्रन्थ विशेष रूपसे लोकप्रिय हुआ है ।

## तृतीय संस्करण

अखिल विश्ववैभव सौन्दर्यानन्दरूपिणी श्रीमहालक्ष्मी की कृपासे "गणितकौमुदी" का आज तृतीय संस्करण भी प्रस्तुत है । पूर्व संस्करणों में जो जो विषय थे वह सब इस संस्करण में हैं और इस संस्करण में गणित विषय के सब परीक्षाप्रश्न पत्रों का भी समावेश किया गया है । इस प्रकार अपनी नवकला के साथ यह संस्करण आज प्रकाशित हो रहा है । यह तृतीय संस्करण इस ग्रन्थ की उपयोगिता और लोकप्रियता की शुक्लेन्दुवत् कला वृद्धि का ही सूचक है । यह सुविज्ञ पाठकों से कहने की आवश्यकता नहीं । आशा है, इससे भगवती की प्रसन्नता के साथ छात्रोपकार हेतुकी सफलता की इसी प्रकार वृद्धि होती जायगी । इति शुभम् ।



# पारिभाषिक-शब्दों का विवरण ।

संख्याव्युत्पादनम् = संख्याओं के स्वरूप आदि का निरूपण ।

राशिः = संख्या को राशि कहते हैं ।

उद्दिष्टसंख्या, निर्दिष्टसंख्या = प्रश्न में दी हुई संख्या ।

उक्तसंख्या = कही हुई संख्या ।

अभीष्टसंख्या = कोई मानली गई संख्या ।

संख्योल्लेखनम् = संख्याओं को अङ्कों में लिख कर प्रकट करना, इसको संख्योल्लेखन कहते हैं ।

संख्योल्लापनम् = लिखी हुई संख्याओं को पढना, इसको संख्योल्लापन कहते हैं ।

सङ्कलनम् = संख्याओं को एकत्र मिलाने से जो एक संख्या होती है उसके जानने की क्रिया को संकलन कहते हैं ।

योगः = संख्याओं को एकत्र मिलाने से जो एक संख्या होती है उसको योग कहते हैं ।

योज्यसंख्या = जिसमें कोई दूसरी संख्या जोडी जाती है उस संख्या को योज्य संख्या कहते हैं ।

योजकसंख्या = जो किसी दूसरी संख्या में जोडी जाती है उस संख्या को योजक संख्या कहते हैं, जैसे, २ इकाइयों में ५ इकाइयों को जोड़ने से ७ इकाइयां होती हैं, तब यहाँ २ को योज्य, ५ को योजक और ७ को योग कहते हैं, और २ में ५ को जोडने से ७ योग वा जोड होता है ऐसा कहते हैं ।

व्यवकलनम् = दो संख्याओं में बड़ी संख्या छोटी संख्या से कितनी अधिक है इसके जानने की क्रिया को व्यवकलन कहते हैं ।

वियोज्यसंख्या, वियोजकसंख्या = व्यवकलन की दो संख्याओं में बडी संख्या को वियोज्य और छोटी संख्या को वियोजक संख्या कहते हैं ।

शेषं वा अन्तरम् = दो संख्याओं में बड़ी संख्या से छोटी संख्या के तुल्य एक खण्ड अलग करने पर बड़ी संख्या का जो खण्ड बचेगा उसको शेष वा अन्तर कहते हैं जैसे, ४ और ३ इन दो संख्याओं में ४ इकाइयों से ३ इकाइयां अलग करने पर १ इकाई बच जाती है इसलिये ४ इस बड़ी संख्या को वियोज्य, ३ इस छोटी संख्या को वियोजक और १ इस संख्या को शेष वा अन्तर कहते हैं । और यहां ४ में ३ को घटाने से १ यह शेष वा बाकी बचता है, ऐसा व्यवहार में कहा जाता है।

गुणनफलं, वधः, घातः, हतिश्च = दो संख्याओं में किसी एक संख्या में जितनी इकाइयां होंगी उतनी बार दूसरी संख्या को लिख कर उन सब संख्याओं का योग करने से जो एक संख्या होगी उसको गुणनफल, वध, घात वा हति कहते हैं ।

गुण्यः गुणकः = उक्त दो संख्याओं में पहिली को गुण्य और दूसरी को गुणक कहते हैं।

गुणनम् = ऐसे गुणनफल जानने का संकलन से भी जो सुलभ प्रकार होता है उसको गुणन कहते हैं । जैसे, ९ और ४ इन दो संख्याओं में ९ को तीन बार लिख कर उनका योग करने से २७ यह संख्या होती है इसलिये ९ को गुण्य ३ को गुणक और २७ को गुणन फल कहते हैं। यहां ९ और ३ का गुणनफल, हति, वध वा घात २७ होता है ऐसा कहा जाता है ।

लब्धिः वा भजनफलम्, भाज्यः, भाजकश्च = दो संख्याओं में पहिली संख्या के यदि उतने समान विभाग किये जाँय जितनी दूसरी संख्या है तो हर एक विभाग की जो संख्या होगी उसको लब्धि वा भजन फल कहते हैं और पहिली संख्या को भाज्य और दूसरी को भाजक कहते हैं । जैसे, ७२ और ९ इन दो संख्याओं में ७२ इस पहिली संख्या के यदि ९ समान टुकडे किये जाँय तो स्पष्ट है कि हर एक टुकडे की संख्या ८ होगी । इस लिये यहां ७२ को भाज्य ९ को भाजक और ८ को लब्धि वा भजन फल कहते हैं । और ७२ में ९ का भाग देने से ८ लब्धि आती है ऐसा कहते हैं ।

**भागहारः वा भजनम्** — इस भजनफल वा लब्धि के जानने के विधि को भागहार वा भजन कहते हैं ।

**पूर्णा लब्धिः, सावयवलब्धिः** — भाज्य के भाजक के तुल्य खण्ड करने पर जहां कुछ शेष नही बचता है वहां पूर्ण लब्धि होती है और जहां कुछ शेष बच जाता है वहां शेष के नीचे एक रेखा खींच कर उसके नीचे भाजक को रखने से जो स्वरूप होगा उसके सहित जो लब्धि होगी उसको सावयव लब्धि कहते हैं । जैसे, ७२ में ९ का भाग देने पर ८ लब्धि आती है और शेष कुछ नही बचता इसलिये ८ यह पूर्ण लब्धि है । इसी तरह ६१ में ८ का भाग देने से ७ लब्धि और ५ शेष बचता है, इसलिये $७\frac{५}{८}$ इसको सावयव लब्धि कहते हैं । यहां $\frac{५}{८}$ इसको भिन्न संख्या कहते हैं । इसका मान १ से कम है और इस भिन्न संख्या से यह सूचित किया जाता है कि १ के समान आठ भाग करके उनमें से ५ भाग लिये गये हैं ऐसा ही सर्वत्र समझना चाहिये ।

**अपवर्त्यः, अपवर्तनम्** — दो संख्याओं में छोटी संख्या का बड़ी संख्यामें भाग देने से यदि कुछ शेष न रहे तो बड़ी संख्या को छोटी संख्या का अपवर्त्य और छोटी संख्या को बड़ी संख्या का अपवर्तन कहते हैं । जैसे, ४८ में ६ का निःशेष भाग दिया जा सकता है इसलिये ४८ को ६ का अपवर्त्य और ६ को ४८ का अपवर्तन कहते हैं ।

**दृढसंख्या, अदृढसंख्या** — जो संख्या १ को छोड़ कर किसी अन्य संख्या से निःशेष नही होती है उसको दृढसंख्या कहते हैं और जो १ को छोड़ कर किसी अन्य संख्या से निःशेष होती है उसको अदृढ संख्या कहते हैं । जैसे, २,३,५,७,११ इत्यादि दृढ संख्या हैं, और ४, ६, ९, इत्यादि अदृढ संख्या हैं ।

सावयवराशिः वा मिश्रराशिः = छोटी जाति के राशि को बडी जाति के राशि का अवयव कहते हैं । जैसे, रुपये के आना, पाई यह अवयव हैं । अपने से छोटी जाति के राशियों से युक्त कोई बडी जाति का राशि सावयवराशि वा मिश्रराशि कहा जाता है । जैसे, ९ रु० ३ आ० १० पा०, इसमें ९ रु० यह सावयव वा मिश्र राशि है ।

सवर्णनम् = जिस क्रिया से कोई सावयवराशि निरवयव अर्थात् अपने अन्तिम अवयव की जाति का हो जाता है किन्तु उसके मान में कुछ फरक नहीं होता है उस क्रिया को सवर्णन कहते हैं । जैसे सवर्णन क्रिया से १ रुपया २ आना ३ पाई का २१९ पाइयों में परिवर्तन किया जाता है ।

विवर्णनम् = जिस क्रिया से कोई छोटी जाति का राशि बिना उसके मान में कुछ परिवर्तन हुए उत्तरोत्तर अपने से बड़ी जाति में परिवर्तित हो जाता है उस क्रिया को विवर्णन कहते हैं । जैसे, विवर्णन क्रिया से २१९ पा० का १ रु० २ आ० ३ पा०, इस सावयवराशि में परिवर्तन किया जाता है ।

* श्रीः *

# गणितकौमुदी

विघ्नपर्वतवज्राय पार्वतीप्रियसूनवे ।
नमो गणाधिनाथाय बुद्धिसिद्धिप्रदायिने ॥ १ ॥
क्षीराब्धेस्तनयां वन्दे मुकुन्दद्रुमवल्लरीम् ।
यत्कृपापाङ्गपातेन सद्यो रङ्कोऽपि राजति ॥ २ ॥
प्रणम्य पितरं **बापूदेवं** ज्योतिर्विदां गुरुम् ।
**देवो गणपतिः** सोऽहं कुर्वे **गणितकौमुदीम्** ॥ ३ ॥

तत्र

## संख्याव्युत्पादनम् ।

(१) प्रक्रमः-यः कोऽपि पदार्थः स्वसजातीयपदार्थान्तरविरहितोऽपेक्ष्यते स एकत्वेन विशिष्यते । यथा, एको मनुजः, एको हस्तीत्यादि ।

( जो कोई पदार्थ अपने सजातीय अन्यपदार्थों को छोड़ कर अपेक्षित होता है उसमें एक यह विशेषण लगाया जाता है । जैसे, एक मनुष्य, एक हाथी इत्यादि । )

( २ ) एकत्वं तत्समुदायश्च संख्योच्यते । यथा, एकश्चैकश्च द्वौ । एकश्चैकश्चैकश्च त्रयः । एवं चतुःपञ्चषट्सप्ताष्टनवदशादयः संख्या भवन्ति ।

( एकत्व और उसके समुदाय को संख्या कहते हैं । जैसे, एक और एक मिलकर दो यह संख्या होती है । एक, एक और एक मिल कर तीन यह संख्या होती है । इसी प्रकार चार, पांच, छ, सात इत्यादि संख्या होती हैं । )

( ३ ) एकद्व्यादिसंख्याभिर्यद्गण्यते तदङ्कगणितमुच्यते ।
( एक दो आदि संख्याओं से जो गणित किया जाता है उसको अङ्कगणित कहते हैं । )

(४) संख्याभिर्गणयितुम्पूर्वं सकलसंख्यानाम्पृथक् २ संज्ञास्ततस्तद्द्योतकाङ्कांश्च परिकल्प्य तद्द्वारा संख्यावबोधनमतीवावश्यकम्। अन्यथा गणितनिर्वाहो न स्यात्। परञ्च प्रत्येकसंख्यायाः संज्ञापरिकल्पने तज्ज्ञापकाङ्ककल्पने च संख्यानामानन्त्यात्तत्संज्ञाभिस्तज्ज्ञापकाङ्कैश्च सकलसंख्यासङ्केतग्रहस्यासम्भवाद्गणितनिर्वाहो दुःशक एव। अतः पूर्वाचार्यैः संख्यानां संज्ञापरिकल्पनेऽयमनुगमः कृतः। यथा, प्रथमसंख्यायाः 'एक' इति संज्ञां कृत्वा तस्यामेकैकसंख्यायोजनेन क्रमशो द्वौ, त्रयः, चत्वारः, पञ्च, षट्, सप्त, अष्ट, नव, दश, एतावत्यः पृथक् २ संज्ञाः कल्पिताः। ततो दशसंख्यायां दशवारमेकसंख्यायोजनेन याः संख्या भवन्ति तासामेकादश, द्वादशेत्यादिविंशतिपर्यन्तं संज्ञाः कृताः। एवं विंशतिसंख्यायां दशवारमेकसंख्यायोजनेन याः संख्या भवन्ति तासामेकविंशति, द्वाविंशतीत्यादित्रिंशत्पर्यन्तं संज्ञाः कल्पिताः। अनेनैव क्रमेणैकत्रिंशत्प्रभृतिशतपर्यन्तं संज्ञाः कृताः। ततो दशसंख्यायां नववारं दशसंख्यायोजनेन दशगुणदशसंख्या संजायते। तस्याः शतसंज्ञा कृता। शतसंख्यायां नववारं शतसंख्यायोजनेन दशगुणशतसंख्या सहस्रसंज्ञिका भवति। दशगुणसहस्रसंख्या चायुतसंज्ञिका भवतीत्येवंक्रमेण लक्षप्रभृतिपरार्धपर्यन्तमुत्तरोत्तरं दशगुणानां संख्यानां संज्ञाः कृताः। ताश्च क्रमेणैकदशशतसहस्रायुतलक्षप्रयुतकोट्यर्बुदाब्जखर्वमहापद्मशङ्कुजलध्यन्त्यमध्यपरार्धानि भवन्ति। एवमेव शतादुपर्यवान्तरसंख्यानामेकाधिकशतं, द्व्यधिकशतं, त्र्यधिकशतं......एकाधिकसहस्रं, द्व्यधिकसहस्रमित्यादयः संज्ञाः कल्पिताः।

(संख्या से गणित करने के लिये पहिले सब संख्याओं की अलग अलग संज्ञा निश्चित कर के फिर उन संख्याओं को दिखलाने वाले अङ्क अर्थात् चिन्ह कल्पना कर के उनके द्वारा उन संख्याओं का बोध कराना परमावश्यक होता है। इसके बिना गणित का निर्वाह न होगा। परन्तु संख्या अनन्त हैं, इस लिये उनकी अलग २ संज्ञाएं और उनके द्योतक अङ्क कल्पना करके उनके द्वारा उन संख्याओं का बोध कराना असम्भव होने से गणित का निर्वाह अत्यन्त अशक्य होगा। इस लिये प्राचीन आचार्यों ने संख्या की संज्ञाकल्पना करने का ऐसा अनुगम किया है कि पहिली संख्या का नाम 'एक' यह रख कर उसमें एक एक जोड़ने से जो संख्याएं होंगी

उनकी क्रम से दो, तीन, चार, पांच, छ, सात, आठ, नौ और दस इतनो संज्ञा की हैं। फिर दस में दस बार एक जोडने से जो संख्या होंगी उनकी ग्यारह, बारह इत्यादि बीस तक संज्ञा की हैं। फिर बीस में दस बार एक जोडने से जो संख्या होंगी उनकी इक्कीस, बाईस इत्यादि तीस तक संज्ञा की हैं। इस प्रकार इकतीस से लेकर सौ तक संज्ञा ठहराई हैं। फिर दसमें नौ बार दस जोडने से दस गुने दस होते हैं, उनको 'सौ' यह संज्ञा रक्खी है। सौ में नौ बार सौ जोडने से दस गुने सौ होते हैं, उनकी 'हजार' यह संज्ञा रक्खी है। इस प्रकार दस गुने हजार की 'अयुत वा दसहजार' यह संज्ञा की है। इसी क्रम से लक्ष से परार्ध पर्यन्त उत्तरोत्तर दस दस गुनी संख्याओं की संज्ञा ठहराई हैं। उनके नाम क्रम से यह हैं:—

| संज्ञा | द्योतक अङ्क |
|---|---|
| एक अर्थात् इकाई | १ |
| दश अर्थात् दस वा दहाई | १० |
| शत अर्थात् सौ वा सैकड़ा | १०० |
| सहस्र अर्थात् हजार | १००० |
| दश सहस्र वा अयुत अर्थात् दस हजार | १०००० |
| लक्ष अर्थात् लाख | १००००० |
| दशलक्ष वा प्रयुत अर्थात् दस लाख | १०००००० |
| कोटि अर्थात् करोड़ | १००००००० |
| दशकोटि वा अर्बुद अर्थात् दस करोड़ | १०००००००० |
| अब्ज | १००००००००० |
| दशअब्ज वा खर्व | १०००००००००० |
| निखर्व | १००००००००००० |
| दशनिखर्व वा महापद्म | १०००००००००००० |
| शङ्कु | १००००००००००००० |
| दशशङ्कु वा जलधि | १०००००००००००००० |
| अन्त्य | १००००००००००००००० |
| दशअन्त्य वा मध्य | १०००००००००००००००० |
| परार्ध | १००००००००००००००००० |

इसी प्रकार सौ से ऊपर बीच की जो संख्या हैं उनकी एक सौ एक, एक सौ दो, एकसौ तीन...... एक हजार एक, एक हजार दो इत्यादि संज्ञा नियत की गई हैं।)

( ५ ) एवमेवैकद्वित्रिचतुःपञ्चषट्सप्ताष्टनवाभिधसंख्यानां क्रमेण १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९ एते द्योतकाङ्का नव परिकल्पिताः। अथ चाय ० मङ्कोऽभावद्योतकः शून्यसंज्ञः कल्पितः। एभिरेव दशभिरङ्कैस्सकलसंख्याप्रदर्शनाय पूर्वाचार्यैरित्थं कल्पितं, यदेकएवाङ्कः स्वद्योत्यसंख्याम्प्रदर्शयति। तद्वामभागे स्थितो द्वितीयस्थानीयोऽङ्को दशगुणस्वद्योत्यसंख्यां द्योतयति। तस्यापि वामभागे स्थितस्तृतीयस्थानगतोऽङ्कश्शतगुणस्वद्योत्यसंख्यां सूचयति। एवमग्रेऽपि ज्ञेयम्। यथा, ७५ इह प्रथमस्थानस्थः ५ अयमङ्कः पञ्चानां द्योतकोऽस्ति, परन्तु तद्वामभागे स्थितो द्वितीयस्थानगतोऽय ७ मङ्को न सप्तानां द्योतकः, अपि तु सप्ततेर्ज्ञापकोऽस्ति। अतोऽयं ७५ पञ्चसप्ततेर्द्योतकः। एवंरीत्या सकलसंख्या अङ्कैर्द्योतिता भवन्ति। अनया पूर्वाचार्यकल्पनया दशैवाङ्कास्तत्तत्स्थानसम्बन्धात्, स्थानानि वा तत्तदङ्कसम्बन्धाद्यथास्वं तां तां संख्यां ज्ञापयेयुरिति सकलसंख्यावगमसौलभ्याद्गणितनिर्वाहः सुशकः।

( इसी प्रकार एक, दो, तीन, चार, पांच, छ, सात, आठ और नौ इन संख्याओं के क्रम से १, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९ यह नौ द्योतक अङ्क कल्पना किये हैं। और संख्या के अभाव का द्योतक ० इस चिन्ह की कल्पना करके उसकी 'शून्य' यह संज्ञा रक्खी है। इन्ही दस अंकों से सब संख्याओं को द्योतित करने के लिये प्राचीन आचार्यों ने ऐसी कल्पना की है कि कोई एक अङ्क अपनी द्योत्यसंख्या को सूचित करता है। उसकी बाईं तरफ का दूसरे स्थान का अङ्क दसगुनी अपनी द्योत्य संख्या को सूचित करता है। और उसकी बाईं तरफ का तीसरे स्थान का अङ्क सौगुनी अपनी द्योत्यसंख्या को सूचित करता है। इसी तरह आगे भी समझना चाहिये। जैसे, ७५ इस संख्या का प्रथम स्थान का ५ यह अङ्क पांच का द्योतक है। परन्तु उसकी बाईं तरफ द्वितीयस्थान का ७यह अङ्क सात का द्योतक नहीं है, किन्तु सत्तर का द्योतक है। इस लिये ७५ यह पचहत्तर संख्या का ज्ञापक होता है। इस प्रकार सब संख्याएँ अङ्कों से द्योतित की जाती हैं।। इस पूर्वाचार्यों की कल्पना से यही दस अङ्क उस उस स्थान के सम्बन्ध से अथवा स्थान उस उस अङ्क के सम्बन्ध से सब संख्याओं को बड़े लाघव से द्योतित कर सकते हैं, इसलिये समग्र गणित का निर्वाह बड़ी सुगमता से हो सकता है।)

## संख्योल्लेखनम् ।

( ६ ) कस्याश्चित्संख्याया अङ्कैर्विलिख्य द्योतनं संख्योल्लेखनमुच्यते ।

( किसी संख्या को अङ्कों में लिख कर द्योतित करना इसको संख्योल्लेखन कहते हैं। )

( ७ ) उद्दिष्टसंख्या तदेकदशशतादिस्थानाङ्कैर्वामक्रमेण स्थापितैर्द्योत्यते । अयमर्थः (५) प्रक्रमतः सिद्धोऽप्युदाहरणद्वाराऽतितरां स्पष्टीक्रियते । यथा, चतुर्विंशतिसहस्राणि पञ्चदशोत्तरत्रिशती च, एतत्संख्याया अङ्कैर्द्योतनमपेक्ष्यते । अत्र पञ्चदशसंख्यायामेकस्थानीयोऽय ५ मङ्कोऽस्ति, तद्वामभागे दशस्थानीयाङ्कस्य १ अस्य संनिवेशेन स्थानद्वयस्य १५ इदमङ्कद्वयं जातम् । ततः शतस्थानगताङ्कस्य ३ अस्य तदङ्कद्वयवामभागे स्थापनेन स्थानत्रयस्य ३१५ इदमङ्कत्रयं जातम् । ततश्चतुर्विंशतिसहस्रेषु चतुर्थस्थानगतोऽय ४ मङ्कस्तथा पञ्चमस्थानीयोऽयुतस्थानीयो वा २ अयमङ्को वर्तते, अनयोः क्रमेण चतुर्थ पञ्चमे च स्थाने स्थापनेन स्थानपञ्चकस्य २४३१५ इदमङ्कपञ्चकं संजातम् । एवमुद्दिष्टसंख्याद्योतकाः २४३१५ इमेऽङ्का भवन्ति । अत्रैकत्वमपञ्चवारं, एकं दशकं, त्रीणि शतानि, चतुर्विंशतिसहस्राणि च सन्ति । अत्रेदमप्यवधेयं यत् १० तः ९९ पर्यन्तं दशस्थानाङ्काः, १० सहस्रतः ९९ सहस्रपर्यन्तं दशसहस्रस्थानाङ्काः, १० लक्षतः ९९ लक्षपर्यन्तं दशलक्षस्थानाङ्काः, १० कोटितः ९९ कोटिपर्यन्तं दशकोटिस्थानाङ्का भवन्तीति । एवमग्रेऽपि ज्ञातव्यम् ।

( अभीष्ट संख्या उसके एक दश शत आदि स्थानों के अङ्कों को दाहिनी तरफ से बाईं तरफ क्रम से रखने से दिखलाई जाती है । यह बात (५) प्रक्रम में दिखलाये हुए प्रकार से सिद्ध होने पर भी उसको उदाहरण द्वारा और स्पष्ट करते हैं। जैसे, चौबीस हजार तीन सौ पन्दरह, इस संख्या को अङ्कों में दिखलाना हो तो यहां पन्दरह इस संख्या में एक स्थानका ५ यह अङ्क है, उसकी बाईं तरफ दश स्थान के १ इस अङ्क को रखने से दो स्थानों के १५ यह दो अङ्क हुए, फिर शत स्थान के ३ इस अङ्क को उन दो अङ्कों की बाईं तरफ रखने से तीन स्थानों के ३१५ यह तीन अङ्क हुए, फिर चौबीस हजार में चतुर्थ स्थान का ४ यह अङ्क है और पांचवे वा दशसहस्र क स्थान

का २ यह अंक है इन दोनों को उन तीन अङ्कों की बाईं तरफ क्रम से चौथे और पांचवें स्थान में रखने से पांच स्थानों के २४३१९ यह पांच अङ्क हुए। इस प्रकार उद्दिष्ट संख्या के द्योतक २४३१९ यह अङ्क हुए। इस संख्या में पांच इकाइयां, एक दहाई, तीन सैकड़े और चौबीस हजार हैं। यहां इस बात को ध्यान में रखना चाहिये कि १० से ९९ तक दहाई के स्थान के अङ्क होते हैं, १० हजार से ९९ हजार तक दस हजार के स्थान के अङ्क होते हैं, १० लाख से ९९ लाख तक दस लाख के स्थान के अङ्क होते हैं, और १० करोड से ९९ करोड तक दस करोड के स्थान के अङ्क होते हैं। इस प्रकार १० अरब से ९९ अरब तक दस अरब स्थान के अङ्क होते हैं इत्यादि आगे भी जान लो।)

(८) किन्तु कस्याश्चित्सङ्ख्याया अङ्कैर्विलेखने तदन्तिमस्थानीयां कआदौ लेख्यः। ततस्तद्दक्षिणपार्श्वे तत्पूर्वस्थानगतोऽङ्को लेख्यः। एवं क्रमेणैकस्थानीयोऽङ्कं यावत्सर्वेऽङ्का लेख्याः। यथा, पञ्चसहस्राणि सप्तदशोत्तरत्रिशती च, अस्याः संख्याया अङ्कैर्लेखने, अत्रान्तिमं सहस्रस्थानं तदङ्कः ५ अयमादौ लेख्यः, ततस्तत्पूर्वशतस्थानस्थाङ्कः ३ अयं ५ अस्य दक्षिणपार्श्वे लेख्यः, ततस्तत्पूर्वदशस्थानगतः १ अयमङ्कः ३ अस्य दक्षिणभागे लेख्यः, एवन्तत्पूर्वैकस्थानीयः ७ अयमङ्कः १ अस्य दक्षिणभागे लेख्यः। अत उक्तसंख्याद्योतका ५३१७ इमेऽङ्कास्संजाताः।

(परन्तु किसी संख्या को अङ्कों में लिखना हो तो उस संख्या के अन्तिम स्थान के अङ्क को पहिले लिखो। इसके बाद इसकी दाहिनी तरफ अन्तिम स्थान से पहिले स्थान का जो अङ्क हो उसको लिखो। इसी क्रम से एक स्थान तक के सब अङ्कों को लिखो। जैसे, पांच हजार तीन सौ सत्रह, इस संख्या को अङ्कों में लिखना है, तब यहां अन्तिम सहस्र स्थान है उसके ५ इस अङ्क को पहिले लिखो, फिर उससे पहिले के शत स्थान के ३ इस अङ्क को ५ इसकी दाहिनी ओर लिखो, फिर उससे पहिले के दश स्थान के १ इस अङ्क को ३ इसकी दाहिनी तरफ लिखो, फिर उससे पहिले के एक स्थान के ७ इस अङ्क को १ इसकी दाहिनी तरफ लिखने से उक्त संख्या के द्योतक ५३१७ यह अङ्क हुए।)

(९) उद्दिष्टसंख्यायां यथासम्भवमेकदशशतादिस्थानाभावे तत्स्थानपूरणाय शून्यं निवेश्यते। यथा, सप्तोत्तरशतद्वये २०७ अस्मिन् दशस्थानस्याभावाद्द्वितीयस्थाने शून्यं निवेशितम्। एवमष्टौ कोटयः

पञ्चसहस्राणि चतुर्विंशतिश्च, एतत्संख्याया अङ्कैर्विलिख्य द्योतने, अत्र कोटिस्थानाङ्कः ८, दशलक्षस्थानाङ्कः ०, लक्षस्थानाङ्कः ०, दशसहस्रस्थानाङ्कः ०, सहस्रस्थानाङ्कः ५, शतस्थानाङ्कः ०, दशस्थानाङ्कः २, एकस्थानाङ्कश्च ४ वर्तते, अतः ८०००५०२४ इमेऽभीष्टसंख्याद्योतकाङ्का भवन्ति। एवं सहस्रसंख्यालेखने तत्रैकदशशतस्थानाभावात्सहस्रस्थानीयाङ्कादूर्ध्वं शून्यत्रयं लेख्यम्। यथा, पञ्च सहस्राणि ५०००। तथैव लक्षसंख्यालेखने तत्रैकदशशतसहस्रायुतस्थानाभावाल्लक्षस्थानगताङ्कादूर्ध्वं शून्यपञ्चकं लेख्यम्। यथा, अष्टौ लक्षाणि ८०००००।

( अभीष्ट संख्या में सम्भवतः जहां एक, दश, शत आदि स्थानों का अभाव होता है वहां उन स्थानों की पूर्ति करने के लिये शून्य रक्खे जाते हैं। जैसे, दो सौ सात २०७ इस संख्या में दश स्थान का अभाव होने से उस के पूर्ति के लिये द्वितीय स्थान में शून्य रक्खा गया है। इसी तरह, आठ करोड़ पांच हजार चौबीस, इस संख्या को अङ्कों में लिखना हो तो, यहां कोटि स्थान का अङ्क ८, दश लक्ष स्थान का अङ्क ०, लक्ष स्थान का अङ्क ०, दश सहस्र स्थान का अङ्क ०, सहस्र स्थान का अङ्क ५, शत स्थान का अङ्क ०, दश स्थान का अङ्क २, और एक स्थान का अङ्क ४ है, इस लिये उद्दिष्ट संख्या के द्योतक ८०००५०२४ यह अङ्क हुए। इसी प्रकार सहस्र संख्या के लिखने में, इकाई दहाई, सैकड़ा इन तीन स्थानों का अभाव होने से सहस्र स्थान के अङ्क के बाद तीन शून्य लिखे जाते हैं। जैसे, पांच हजार ५०००। उसी प्रकार लक्ष संख्या के लिखने में इकाई, दहाई, सैकडा, हजार, दस हजार इन पाँच स्थानों का अभाव होने से लक्ष स्थान के अङ्क के बाद पांच शून्य लिखे जाते हैं। जैसे, आठ लाख ८०००००। )

## अभ्यासार्थमुदाहरणानि ( १ )।

एता अधोलिखितसंख्या अङ्कैर्लेख्याः।
( इन नीचे लिखी संख्याओं को अङ्कों में लिखो। )

( १ ) त्र्यधिकं शतम्। विंशत्यधिकशतद्वयम्। पञ्चोत्तरत्रिशती। पञ्चशतानि। अष्टौ शतानि त्रयोदश च।
( एक सौ तीन। दो सौ बीस। तीन सौ पांच। पांच सौ। आठ सौ तेरह। )

( २ ) सहस्रद्वितयम्। पञ्चसहस्राणि दशाधिकनवशती च। षट्सहस्राणि द्व्युत्तरशतद्वयञ्च। सप्त सहस्राणि नव च।

( दो हजार। पांच हजार नौ सौ दस। छ हजार दो सौ दो। सात हजार नौ। )

( ३ ) सप्तत्रिंशत्सहस्राणि त्र्यशीत्युत्तरशतद्वयञ्च। चत्वारिंशत्सहस्राणि। त्रिचत्वारिंशत्सहस्राणि सप्तशतानि च। सप्ततिसहस्राणि पञ्च च। पञ्चसप्ततिसहस्राणि दश च। त्रिनवतिसहस्राणि त्र्युत्तरशतत्रयञ्च।

( सैंतीस हजार दो सौ तिरासी। चालीस हजार। तिरतालीस हजार सात सौ। सत्तर हजार पांच। पचहत्तर हजार दस। तिरानबे हजार तीन सौ तीन। )

( ४ ) लक्षमेकं चतुर्दशसहस्राणि पञ्चविंशत्युत्तरशतम्। लक्षत्रयं पञ्चविंशतिसहस्राणि द्व्यशीतिश्च। लक्षचतुष्टयं सहस्रद्वितयञ्च। षट्लक्षाणि द्वौ च। सप्तलक्षाणि पञ्चदशसहस्राणि च। नवलक्षाणि द्व्युत्तरशतत्रयञ्च।

( एक लाख चौदह हजार एक सौ पचीस। तीन लाख पचीस हजार बयासी। चार लाख दो हजार। छ लाख दो। सात लाख पन्द्रह हजार। नौ लाख तीन सौ दो। )

( ५ ) द्वादशलक्षाणि षट्पञ्चाशत्सहस्राणि पञ्चोत्तरशतम्। षट्सप्ततिलक्षाणि सहस्रत्रयं पञ्च च। कोटिद्वयं एकोनत्रिंशल्लक्षाणि दशसहस्राणि सप्तशतानि त्रयोदश च। चतुर्विंशतिकोटयः लक्षत्रयं षट्शतानि पञ्चदश च। त्रिंशत्कोटयः लक्षपञ्चकं सहस्रद्वयं पञ्चदश च।

( बारह लाख छप्पन हजार एक सौ पांच। छिहत्तर लाख तीन हजार पांच। दो करोड़ उनतीस लाख दस हजार सात सौ तेरह। चौबीस करोड तीन लाख छ सौ पन्दरह। तीस करोड पांच लाख,दो हजार पन्दरह। )

( ६ ) पञ्चाब्जानि कोटित्रयं सप्तलक्षाणि पञ्चोत्तरशतम्। द्वात्रिंशदब्जानि लक्षमेकं अष्टाविंशतिसहस्राणि पञ्च च। एकपञ्चाशदब्जानि चतस्रःकोटयः षट्सहस्राणि त्र्युत्तरशतद्वयञ्च। षष्ट्यब्जानि अष्टौ कोटयः चतुर्दशलक्षाणि पञ्चत्रिंशत्सहस्राणि सप्त च। नवनवत्यब्जानि सहस्रमेकं चत्वारश्च।

( पांच अरब तीन करोड सात लाख एक सौ पांच। बत्तीस अरब एक लाख अट्ठाईस हजार पांच। इक्यावन अरब चार करोड छ हजार दो सौ तीन। साठ अरब आठ करोड चौदह लाख पैंतीस हजार सात। निन्यानबे अरब एक हजार चार। )

( ७ ) निखर्वत्रयं अब्जद्वयं सप्तकोटयः पञ्चपञ्चाशल्लक्षाणि नवसहस्राणि षडुत्तरशतञ्च। सप्तदशशङ्कवः अष्टाविंशतिनिखर्वाणि एको-

नविंशत्यब्जानि चतुस्त्रिंशत्कोटयः लक्षचतुष्टयं अष्टादशसहस्राणि द्विसप्तत्यधिकशतत्रयश्च । अन्त्यद्वयं एकनवतिशङ्कवः त्रिंशन्निखर्वाणि षट्पञ्चाशदब्जानि अष्टौ कोटयः त्रयोदशलक्षाणि पञ्चत्रिंशत्सहस्राणि सप्तदश च ।

( तीन निखर्व दो अब्ज सात करोड़ पचपन लाख नौ हजार एक सौ छ । सत्रह शङ्कु अट्ठाईस निखर्व उन्नीस अब्ज चौंतीस करोड़ चार लाख अट्ठारह हजार तीन सौ बहत्तर । दो अन्त्य इक्यानवे शङ्कु तीस निखर्व छप्पन अब्ज आठ करोड़ तेरह लाख पैंतीस हजार सत्रह । )

( ८ ) अष्टभिरेकैः ; पञ्चभिर्दशकैः षट्भिरेकैश्च ; नवभिर्दशकैः ; दशभिर्दशकैः ; चतुर्विंशतिदशकैश्चतुर्भिरेकैश्च ; त्रिभिः शतैः पञ्चभिर्दशकैर्नवभिरेकैश्च ; अष्टभिःशतैस्त्रिभिरेकैश्च ; दशभिर्दशकैश्च याः संख्या भवन्ति ता लिख ।

( आठ इकाइयों से; पांच दहाइयों और छ इकाइयों से; नौ दहाइयों से; दस दहाइयों से; चौबीस दहाइयों और चार इकाइयों से; तीन सैकड़ों पांच दहाइयों और नौ इकाइयों से; आठ सैकड़ों और तीन इकाइयों से और दस सैकड़ों से जो जो संख्या बनती हैं उनको लिखो । )

( ९ ) १०५, ४२०, १७ एष्वेकत्वं कतिवारं, कति दशकानि, कति शतानि च सन्ति ।

( १०९, ४२०, १७ इनमें कितनी इकाइयां, दहाइयां और सैकड़े हैं । )

( १० ) ३५८ अस्यां संख्यायाम्प्रत्येकाङ्कस्य किस्मानम् ?

( ३९६ इस संख्या में ३ का क्या मान है ? ९ का क्या मान है ? और ६ का क्या मान है ? )

( ११ ) ५६५ अत्र वामपार्श्वस्थः ५ अयमङ्को दक्षिणपार्श्वस्थात् ५ अस्मात्कियद्गुणो वर्तते ।

( ९६९ इसमें बाईं तरफ वाला ९ दाहिनी तरफ वाले ९ से कितने गुना है । )

( १२ ) वामक्रमेण गणनयायुतसंख्या कस्मिन्स्थाने भवति ।

( दाहिने हाथ से बाएं हाथ की तरफ गिनने में दस हजार की संख्या किस जगह पर आती है । )

( १३ ) १ अस्याङ्कस्य कस्मिन्पार्श्वे कस्य लेखनेन सहस्रसंख्या

जायते। तथा सहस्रसङ्ख्यायाः कस्मिन्पार्श्वे कस्य लेखनेन लक्षसङ्ख्या भवति।

(१ इस अङ्क के किस तरफ क्या लिखने से हजार होते हैं। और हजार के किस तरफ क्या लिखने से लाख होते हैं।)

(१४) प्रयुतसंख्यामङ्कैर्विलिख्य तत्र कति शून्यानि, १ अयमङ्कश्च कस्मिन् स्थाने भवतीति वद।

(दस लाख को अङ्कों में लिखकर उसमें कितने शून्य होते हैं और १ यह अंक किस स्थान में आता है यह कहो।)

(१५) १७६६५४३२८ अस्मिन् १, २, ३, ४ प्रभृत्यङ्का एकदशशतादिस्थानानां केषु स्थानेषु वर्तन्ते।

(१७९६५४३२८ इसमें १, २, ३, ४ आदि अङ्क इकाई, दहाई के किन किन जगहों पर हैं।)

(१६) सहस्रे कति शतानि, लक्षे कति सहस्राणि, कोटौ कति लक्षाणि भवन्ति।

(एक हजार में कितने सैकड़े होते हैं, एक लाख में कितने हजार होते हैं और एक करोड़ में कितने लाख होते हैं।)

## संख्योल्लापनम्।

(१०) अङ्कैर्द्योतितसंख्यायाः पठनं संख्योल्लापनमित्युच्यते।

(अङ्कों से दिखलाई हुई किसी संख्या के पढ़ने को संख्योल्लापन कहते हैं।)

(११) कस्याश्चित्संख्यायाः पठने तस्या दक्षिणपार्श्वस्थान्तिमाङ्कमारभ्य वामपार्श्वस्थान्तिमाङ्कपर्यन्तम्प्रत्यङ्कमेकदशशतादिस्थानानि क्रमेण गणयित्वा सर्वेषामङ्कानाम्पूर्वं स्थानानि ज्ञातव्यानि। ततः संख्या दक्षिणक्रमेण पठनीया। किञ्च पठने यस्याङ्कस्य यत्स्थानं भवेत्तेनाङ्केन सह तत्स्थानमपि पठनीयम्। तथा दशायुतप्रयुतार्बुददशाब्जदशनिखर्वदशशङ्कुस्थानस्थाङ्काः स्वपूर्वस्थानस्थाङ्कैस्सहैव पठ्यन्ते। परञ्च यस्यां संख्यायामङ्कचतुष्टयम्भवेत्तत्र शतस्थानीयोऽङ्कस्सहस्रस्थानीयाङ्केन सहैव कदाचित्पठ्यते। यथा, १५२० अस्यास्संख्यायाः, पञ्चदशशतानि विंशतिश्च, एवमपि पठनम्भवति। उदाहरणम्, ११५४०५४० एतां संख्यां शब्दैर्द्योतय। अत्र दक्षिणपार्श्व०

स्थात् ० अस्मादन्तिमाङ्कात्प्रत्यङ्कमेकदशादिस्थानगणनया वामपार्श्वस्थः १ अयमन्तिमाङ्कः कोटिस्थानीयोऽस्तीति ज्ञायते । अतउक्तसंख्यां,

| १ | १ ५ | ४ ० | ५ | ४ ० |
|---|---|---|---|---|
| कोटि | प्रयुत लक्ष | अयुत सहस्र | शत | दश एक |

इत्थं विभज्य, एका कोटिः पञ्चदश लक्षाणि चत्वारिंशत्सहस्राणि पञ्चशतानि चत्वारिंशच्च, एवं सा पठनीया ।

( किसी संख्या के पढ़ने में उसकी दाहिनी तरफ के अन्तिम अङ्क से लेकर बाईं तरफ के अन्तिम अङ्क तक प्रत्येक अङ्क पर एक, दश, शत आदि स्थानों को क्रम से गिन कर उन सब अङ्कों के स्थानों को पहिले जान लो । फिर उस संख्या को बाएं हाथ से दाहिने हाथ की तरफ पढ़ना शुरू करो । और पढ़ने में जिस अङ्क का जो स्थान हो उसको उस अङ्क के साथ पढ़ो । और दहाई, दस हजार, दस लाख, दस करोड़, दस अब्ज, दस निखर्व और दस शङ्कु इन स्थानों के अङ्कों को इनसे पहिले स्थान के अङ्कों के साथ पढो । परन्तु कभी कभी चार अङ्कों की संख्या को पढ़ने में शत स्थान का अङ्क सहस्र स्थान के अङ्क के साथ ही पढा जाता है । जैसे, १५२० इस संख्या को, पन्द्रह सौ बीस, ऐसा भी पढ़ते हैं ।

उदाहरण, ११५४०५४० इस संख्या को शब्दों में लिखो ।

यहां दाहिनी तरफ के ० इस अन्तिम अङ्क से लेकर प्रत्येक अङ्क पर इकाई, दहाई आदि स्थानों को गिनने से बाईं तरफ का १ यह अन्तिम अङ्क कोटि स्थान का है यह मालूम हुआ । इसलिये उक्त संख्या को,

| १ | १ ५ | ४ ० | ५ | ४ ० |
|---|---|---|---|---|
| करोड़ | दसलाख लाख | दसहजार हजार | सैकड़ा | दहाई इकाई |

इस तरह विभक्त करके, एक करोड़ पन्द्रह लाख चालीस हजार पांच सौ चालीस, इस प्रकार उसको पढना चाहिये । )

## अभ्यासार्थमुदाहरणानि ( २ ) ।

अधोलिखितसंख्याश्शब्दैर्लेख्याः ।

( नीचे लिखी संख्याओं को शब्दों में लिखो । )

( १ ) ३०१; ४०६; ५३०; ६५६; ७५४; १६८; ६७५; ८३४ ।

( २ ) १०१५; ५०४०; २५४६; २८३५; ४००१; ८०६०; ७०३६; ६८७७; ८६०५; ७६८० ।

( ३ ) २०३४८; ३४०३५; ४१५०८; ९२०७०; ७००१४; १५००८; ७०००१; १४२३१९; ९८७५३१; ३४५६७० ।

(४) २७१५४३१; २३००२४७; ३४१००३०; ४४३५०४२; ५४८२२५०६; ७८०९५४०१ ।

( ५ ) ६५०३७५२; ७५३६००८; ८६००८००; ८७०५३०६; ९००६१७२; १००२००३०; ३४२१२५९८ ।

( ६ ) ९०८०७०६०; १३५०२७१४५; १५७८०२०६८; २०३००४०००; २७९००४१२३; ३६९२५८१४७; ५३०७१६२४९ ।

( ७ ) ६०१०२६४९८; ६३०७४१८५२; ६७८२१०३५७; ७००६०८२०५; ९००६००३००; ८५००६००१३ ।

( ८ ) ९८७६५४३२१०; १३०७८०३२६८५; २५३७६५७००४२; ६७२०४०००२९६; ९०१९९०२०३४८; ४०३०२४०००१७०५४२३ ।

## सङ्कलनम् ।

( १२ ) द्वयोरनेकासां वा संख्यानामेकीकरणविधिस्सङ्कलनशब्देन व्यवह्रियते ।

( दो वा बहुत संख्याओं को एकत्र मिलाने का जो विधि होता है उसको सङ्कलन कहते हैं । )

( १३ ) यस्यां संख्यायां काचनापरा संख्या योज्यते सा योज्यसंख्येत्युच्यते, या च योज्यते सा योजकसंख्या कथ्यते ।

( जिस संख्या में कोई दूसरी संख्या जोड़ी जाती है उसको योज्य संख्या, और जो संख्या जोड़ी जाती है उसको योजक संख्या कहते हैं । )

( १४ ) + इदं सङ्कलनद्योतकं चिह्नं धनसंज्ञं भवति । द्वयोस्संख्ययोर्मध्य एतच्चिह्नं यदा स्थाप्यते, तदेदं चिह्नं प्रथमसंख्यायां द्वितीयसंख्या योज्यास्तीति सूचयति । यथा, ५ + ४, अत्र ५ अस्मिन् ४ अयं योज्योऽस्तीत्यनेन चिह्नेन ज्ञाप्यते ।

( + यह सङ्कलन का द्योतक चिह्न है, इसको धन कहते हैं । दो संख्याओं के बीच में जब यह चिह्न रखा जाता है, तब, पहिली संख्या में दूसरी संख्या को जोड़ना है, इसको यह चिह्न सूचित करता है । जैसे, ९ + ४, यहां इस चिह्न से यह मालूम होता है कि ९ इसमें ४ इसको जोड़ना है । )

( १५ ) यदा योज्ययोजकसङ्ख्ये एकाङ्कविशिष्टे स्यातां, तदाधोलिखितयोगज्ञापके चक्रे योज्ययोजकाङ्कसम्मुखपङ्क्तिसम्पातकोष्ठे तयोर्योगं विद्यात् ।

योगज्ञापकं चक्रम् ।

| योजकाङ्काः । \ योज्याङ्काः । | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
| १ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
| २ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ |
| ३ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| ४ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
| ५ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| ६ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ |
| ७ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| ८ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ |
| ९ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ |

यथा, पञ्चकाष्टकयोर्योगे कर्तव्ये पञ्चकाष्टकरूपयोज्ययोजकाङ्कसम्मुखपङ्क्तिसम्पातकोष्ठे १३ वर्तन्ते, अतः १३ अयम्पञ्चकाष्टकयोर्योगः । एतान् चक्रस्थयोगानवश्यं कण्ठगतान् विदध्यात् ।

( जब योज्य और योजक में एक अङ्क होता है अर्थात् वे दोनों दस से छोटे होते हैं, तब नीचे लिखे हुए चक्र में योज्य अङ्क के नीचे और योजक अङ्क के सामने की पङ्क्ति में जो संख्या होगी वही उन दो अङ्कों का योग होगा । जैसे, ५, ८ इनका योग जानना हो तो ५ इसके नीचे और ८ इसके सामने की पङ्क्ति में १३ यह संख्या है, इस लिये ५, ८ इनका १३ यह योग होता है । इस चक्र में जो योग लिखे हैं उनको अवश्य कण्ठ करना चाहिये । )

( १६ ) यदा योज्योऽनेकाङ्कविशिष्टो योजकश्चैकाङ्कविशिष्टो भवेत्तदा तयोर्योगे कर्तव्ये योज्यस्यैकस्थानाङ्काधो योजकाङ्कं निवेश्य तयोरधस्तादेका तिर्यग्रेखा कार्या । ततो योज्यैकस्थानाङ्कयोजकाङ्कयोर्योगं

तयोरधोभागे निवेशयेत्। अयं योगस्याद्यस्थानाङ्को भवति। ततस्तस्य वामभागे योज्यस्य दशशतादिस्थानस्थाङ्कान् क्रमेण विन्यसेत्। यदि च योज्यैकस्थानाङ्कयोजकाङ्कयोर्योगेऽङ्कद्वयं स्यात्तर्हि तस्य दक्षिणपार्श्वस्थमङ्कं योगाद्यस्थाने निवेश्य वामपार्श्वस्थाङ्कयोज्यदशस्थानाङ्कयोर्योगं योगद्वितीयस्थाने स्थापयेत्। अस्मिन्योगेऽप्यङ्कद्वयं चेत्तद्दक्षिणपार्श्वस्थमङ्कं योगद्वितीयस्थाने निवेश्य वामपार्श्वस्थाङ्कयोज्यशतस्थानाङ्कयोर्योगं योगतृतीयस्थाने न्यसेत्। एवं मुहुः कृते रेखाधो येऽङ्काःस्युः स योगः स्यात्।

( जब योज्य में अनेक अङ्क होते हैं और योजक में एक अङ्क होता है, तब उनका योग करने के लिये योज्य के एक स्थान के अङ्क के नीचे योजक का अङ्क रख कर उसके नीचे एक रेखा करो। तब योज्य के एक स्थान का अङ्क और योजकाङ्क इन दोनों के योग को उन्ही दो अङ्कों के नीचे रखो। यह योग के पहिले स्थान का अङ्क होगा। इसकी बाईं तरफ योज्य के दश, शत आदि स्थानों के अङ्कों को क्रम से रखो। यदि योज्य का एक स्थान का अङ्क और योजकाङ्क इनके योग में दो अङ्क हों तो उसका दाहिनो तरफ के अङ्क को योग के पहिले स्थान में रख कर बाईं तरफ का अङ्क और योज्य का दश स्थान का अङ्क इनके योग को योग के दूसरे स्थान में रखो। इस योग में भी दो अङ्क हों तो दाहिनी तरफ के अङ्क को योग के दूसरे स्थान में रख कर बाईं तरफ का अङ्क और योज्य का शत स्थान का अङ्क इनके योग को योग के तीसरे स्थान में रखो। ऐसा अन्त तक करने पर रेखा के नीचे जो अङ्क होंगे वही योग होगा। )

उदाहरणम् (१) १३, ५, अनयोर्योगं कुरु।

( इनका योग करो )

१३ योज्यः, अत्र, ३, ५, अनयोर्योगः ८ अयं योगाद्यस्थाने निवेश्य
५ योजकः, योज्यदशस्थानाङ्कः १ अयं द्वितीयस्थाने स्थाप्यः।
१८ योगः, (यहां ३, ५, इनका योग ८ इसको योग के पहिले स्थान में रख कर योज्य का दश स्थान का अङ्क १ इसको योग के दूसरे स्थान में रखो। )

उदाहरणम् (२) ३२८, ७, अनयोर्योगं ब्रूहि।

( इनका योग कहो )

३२८ योज्यः, अत्र ७, ८, अनयोर्योगः १५ अस्य दक्षिणपार्श्वस्थः ५
७ योजकः, अयमङ्कः प्रथमस्थाने निवेश्यः, तद्वामपार्श्वस्थस्य १
३३५ योगः, अस्य योज्यदशस्थानाङ्कस्य २ अस्य च योगः ३ अयं द्वि-

तीयस्थाने स्थाप्यः, ततो योज्यशतस्थानाङ्कः ३ असौ तृतीयस्थाने स्थाप्यः।

( यहां ७, ८, इनका योग १९ इसकी दाहिनी तरफ का अङ्क ९ इसको पहिले स्थान में रख कर इसकी बाईं तरफ का अङ्क १ ( इसको हाथ लगे या हासिल का अङ्क कहते हैं ) और योज्य का दश स्थान का अङ्क २ इनका योग ३ इसको दूसरे स्थान में रखो, तब योज्य का शत स्थान का अङ्क ३ इसको तीसरे स्थान में रखो। )

उदाहरणम् ( ३ ) ९९९, ८, अनयोर्योगं कुरु।

( इनका योग करो )

९९९ योज्यः,
८ योजकः,
१००७ योगः,

अत्र ९, ८ अनयोर्योगः १७ अत्र ७ असौ प्रथमस्थाने स्थाप्यः, अवशिष्टस्य १ अस्य योज्यदशस्थानाङ्कस्य ९ अस्य च योगः १० अत्राप्यङ्कद्वयं वर्तते, अतोऽस्य दक्षिणपार्श्वस्थः ० अयमङ्को द्वितीयस्थाने स्थाप्यः, अवशिष्टस्य वामपार्श्वस्थस्य १ अस्य योज्यशतस्थानाङ्कस्य ९ अस्य च योगः १० अत्र ० असौ तृतीयस्थाने स्थाप्यः, अवशिष्टः १ अयं योज्येऽङ्काभावाच्चतुर्थस्थाने स्थाप्यः।

( यहां ९, ८ इनका योग १७ इसमें ७ इसको पहले स्थान में रखो, यहां हासिल १ और योज्य का दशस्थान का अङ्क ९ इनका योग १० इसमें ० इसको दूसरे स्थान में रखो, फिर हासिल १ और योज्य का शत स्थान का अङ्क ९ इनका योग १० इसमें ० इसको तीसरे स्थान में रखो, और हासिल १ को योज्य में अङ्क न होने से चौथे स्थान में रखो। )

( १७ ) एकाङ्कविशिष्टानेकसंख्यानां योगे कर्तव्ये ताः सर्वाः संख्या अधोऽधो निवेश्योपरितनसंख्याद्वयस्य च योगं ( १५ ) प्रक्रमानुसारं कृत्वा तस्मिन्योगे ( १६ ) प्रक्रमानुसारं तृतीयसंख्या योज्या। ततस्तस्मिन्योगे चतुर्थसंख्या योज्या। एवमग्रेऽपि कृतेऽन्ते यो योगस्तमन्तिमसंख्याधस्तिर्यग्रेखां कृत्वा तदधो विन्यसेत्। स एव तासां संख्यानां योगो भवति।

( जब ऐसी अनेक संख्याओं का योग करना हो जिनमें एकही अङ्क होता है, तब उन सब संख्याओं को इस तरह लिखो कि वे सब एक के नीचे एक रहें। फिर ऊपर की दो संख्याओं का योग ( १५ ) प्रक्रम के अनुसार करके उस योग में तीसरी संख्या को ( १६ ) प्रक्रम के अनुसार जोड़ो। फिर उस योग में चौथी संख्या को जोड़ो। इस प्रकार अन्त तक करने पर अन्त में जो योग होगा उसको अन्तिम संख्या के नीचे

एक रेखा खींच कर उस रेखा के नीचे लिखो । यही उक्त संख्याओं का योग होगा । )

उदाहरणम् । ७, ४, ५, ६, ३, ९, आसां योगं वद ।

( इनका योग कहो )

७ अत्रोपरितनसंख्याद्वयं ७, ४, अनयोर्योगः ११ अस्य तृतीय-
४
५ संख्यायाश्च योगः १६ अस्य चतुर्थसंख्यायाश्च योगः २२ अस्य
६
३ पञ्चमसंख्यायाश्च योगः २५ अस्य षष्ठसंख्यायाश्च योगः ३४,
९
―――
३४ योगः, एवमुक्तसंख्यानामयं ३४ योगः ।

( यहां ऊपर की दो संख्या ७, ४, इनका योग ११ इसका और तीसरी संख्या का योग १६ इसका और चौथी संख्या का योग २२ इसका और पांचवी संख्या का योग २५ इसका और छठी संख्या का योग ३४, इसप्रकार उक्त संख्याओं का ३४ यह योग होता है । )

( १८ ) अनेकाङ्कविशिष्टानेकसंख्यानां योगकरणे ताः सर्वाः संख्या अधोऽधस्तथा निवेश्या यथा प्रत्येकसंख्याया एकदशशतादिस्थानस्थाङ्कानामधस्तात्क्रमेणापरसंख्याया एकदशशतादिस्थानस्थाङ्कास्तिष्ठेयुः । अथान्तिमसंख्याध एकां तिर्यग्रेखां विधाय ( १७ ) प्रक्रमानुसारं सर्वेषामेकस्थानस्थाङ्कानाञ्च योगं कृत्वा तस्य योगस्य दक्षिणपार्श्वस्थोऽङ्कस्तिर्यग्रेखाधः प्रथमस्थाने निवेश्यः । ततो वामपार्श्वस्थाङ्कस्य सर्वदशस्थानस्थाङ्कानाञ्च योगं कृत्वा तस्य योगस्य दक्षिणपार्श्वस्थोऽङ्को द्वितीयस्थाने स्थाप्यः । पुनस्तद्वामपार्श्वस्थाङ्कस्य सर्वशतस्थानस्थाङ्कानाञ्च योगः कार्यः । एवं मुहुः कृतेऽन्ते योऽन्तिमस्थानस्थाङ्कानां योगो भवेत्, स स्ववामपार्श्वस्थाङ्कसहित एवान्तिमस्थाने स्थाप्यः । इत्थं रेखाधो या संख्या सम्पद्यते स एव योगः स्यात् ।

( अनेक अङ्क वाली अनेक संख्याओं का योग करने में उन सब संख्याओं को एक के नीचे एक इस तरह लिखो जिससे प्रत्येक संख्या के एक, दश, शत, आदि स्थानों के अङ्कों के नीचे दूसरी के एक, दश, शत आदि स्थानों के अङ्क क्रम से रहें । तब सब से नीचे की संख्या के नीचे एक रेखा खींचो । तब ( १७ ) प्रक्रम के अनुसार सब एक स्थान के अङ्कों का योग करके उस योग की दाहिनी तरफ के अङ्क को रेखा के

नीचे पहिले स्थान में रखो। तब उसको बाईं तरफ के हासिल के अङ्क का और सब दश स्थान के अङ्कों का योग करो। उस योग की दाहिनी तरफ के अङ्क को दूसरे स्थान में रख कर उसको बाईं तरफ के हासिल के अङ्क का और सब शत स्थान के अङ्कों का योग करो। ऐसा बार बार करने पर अन्त में जो अन्तिम स्थान के सब अङ्कों का योग होगा उसको अपने हासिल के अङ्क के साथ ही रेखा के नीचे अन्तिम स्थान में रखो। इस प्रकार रेखा के नीचे जो संख्या बनेगी वह उन संख्याओं का योग होगा।)

उदाहरणम्। ६०३४, ७५०८६, ४०१६५, १३५६, १०२६४, आसां योगं कुरु।

(इनका योग करो)

६०३४ अत्रैकस्थानस्थाङ्कानां ४, ६, ५, ९, ४, एषां योगः ३१
७५०८६ अत्र १ अयं प्रथमस्थाने स्थाप्यः, ततः ३ अस्य दश-
४०१६५
१३५६ स्थानस्थाङ्कानां ९, ५, ९, ८, ३, एषां च योगः ३७
१०२६४ अत्र ७ अयं द्वितीयस्थाने स्थाप्यः, ततः ३ अस्य शत-
१३५६७१ योगः, स्थानस्थाङ्कानां २, ३, १, एषां च योगः ९ अयं तृतीयस्थाने स्थाप्यः, अत्र वामपार्श्वस्थाङ्काभावात्सहस्रस्थानस्थाङ्कानां १, ५, ९, एषां योगः १५ अत्र ५ अयं चतुर्थस्थाने स्थाप्यः, ततः १ अस्य अयुतस्थानस्थाङ्कानां १, ४, ७, एषां च योगः १३ अयं स्ववामपार्श्वस्थाङ्केन सहित एवान्तिमस्थाने स्थाप्यः।

(यहां एक स्थान के अङ्क ४, ९, ५, ९, ४, इनका योग ३१ इसमें १ इसको पहिले स्थान में रखो, फिर हासिल ३ और दश स्थान के अङ्क ९, ५, ९, ८, ३, इन का योग ३७ इस में ७ इसको दूसरे स्थान में रखो, फिर हासिल ३ और शत स्थान के अङ्क २, ३, १, इनका योग ९ इसको तीसरे स्थान में रखो, फिर यहां हासिल कुछ न होने से सहस्र स्थान के अङ्क १, ५, ९, इनका योग १५ इसमें ५ इसको चौथे स्थान में रखो, फिर हासिल १ और दस हजार के स्थान के अङ्क १, ४, ७, इनका योग १३ इसको अपने हासिल के अङ्क के साथ ही अन्तिम स्थान में रख दो।)

(१६) पूर्वमेकस्थानतोऽन्तिमस्थानपर्यन्तं वामक्रमेण योगः प्रदर्शितः। अधुनान्तिमस्थानत एकस्थानपर्यन्तं दक्षिणक्रमेण योगः प्रदर्श्यते। पूर्ववत्सर्वाः संख्या अधोऽधो निवेश्यान्तिमसंख्याधो रेखा कार्या। ततोऽन्तिमस्थानस्थाङ्कानां योगः स्ववामपार्श्वस्थाङ्कसहित

एव तेषामधस्तात्स्थाप्यः । इदं योगप्रथमस्थानं कल्प्यम् । ततस्तत्पूर्वं-स्थानस्थाङ्कानां योगं कृत्वा तस्य योगस्य दक्षिणपार्श्वस्थोऽङ्कः प्रथम-स्थानाङ्काद्दक्षिणतो द्वितीयस्थाने स्थाप्यः। तद्वामपार्श्वस्थाङ्कस्तु प्रथमस्थानाङ्के योज्यः । ततस्तत्पूर्वस्थानस्थाङ्कानां योगं कृत्वा तस्य दक्षिणपार्श्वस्थोऽङ्को द्वितीयस्थानाङ्काद्दक्षिणतस्तृतीयस्थाने स्थाप्यः। तद्वामपार्श्वस्थाङ्कस्तु द्वितीयस्थानाङ्के योज्यः। एवमेक-स्थानाङ्कपङ्क्तिं यावत्कार्यम् । ततो रेखाधो येऽङ्का भवन्ति स एवोक्त-संख्यानां योगः स्यात् ।

(पहिले दाहिने हाथ से बाएं हाथ की तरफ योग करने का प्रकार दिखला कर अब बाईं तरफ से दाहिनी तरफ अङ्कों के योग करने का प्रकार दिखलाते हैं। पहिले कहे हुए प्रकार के अनुसार सब संख्याओं को एक के नीचे एक इस क्रम से रख कर अन्तिम संख्या के नीचे एक रेखा करो। फिर अन्तिम स्थान के सब अङ्कों के योग को अपने हासिल के अङ्क के साथ उनके नीचे रखो। इस स्थान को योग का पहिला स्थान समझो। फिर उस अन्तिम स्थान से पहिले स्थान के सब अङ्कों का योग कर के योग की दाहिनी तरफ के अङ्क को पहिले स्थान के अङ्क की दाहिनी तरफ द्वितीय स्थान में रखो। और बाईं तरफ के अङ्क को पहिले स्थान के अङ्क में जोड़ दो। फिर उस स्थान से पहिले स्थान के अङ्कों का योग करो। और योग को दाहिनी तरफके अङ्क को द्वितीय स्थान के अङ्क की दाहिनी तरफ तृतीय स्थान में रख कर बाईं ओर के अङ्क को द्वितीय स्थान के अङ्क में जोड़ दो। ऐसा ही एक स्थान के अङ्कों की पङ्क्ति तक करो। तब रेखा के नीचे जो अङ्क होंगे वही अभीष्ट सङ्ख्याओं का योग होगा।)

उदाहरणम् । १९२, २३४५, ७८१, १५६१, ३१२४, आसां संख्या-नां योगं कुरु ।

(इन सङ्ख्याओं का योग करो)

१९२ अत्रान्तिमस्थानस्थाङ्काः २, १, ३, एषां योगः ६ अयम-
२३४५ न्तिमस्थानस्थाङ्कपङ्क्तेरधोभागे योगप्रथमस्थाने निवेश्यः,
७८१ ततस्तत्पूर्वस्थानस्थाङ्काः १, ३, ७, ६, १, एषां योगः १७
१५६१ अस्मिन् ७ अमुं द्वितीयस्थाने निवेश्य १ असौ प्रथम-
३१२४

८००३ योगः, स्थानाङ्के ६ अस्मिन्योज्यः, ततस्तत्पूर्वस्थानाङ्काः ९, ४, ८, ६, २, एषां योगः २९ अस्मिन् ९ इमं तृतीयस्थाने निवेश्य २ अयं द्वितीयस्थानाङ्के ७ अस्मिन्योज्यः, ततस्तत्पूर्वस्थानाङ्काः २, ५, १, १,

४, एषां योगः १३ अस्मिन् ३ अमुं चतुर्थस्थाने निवेश्य १ अयं तृतीय-स्थानाङ्के ९ अस्मिन्योज्यः, ततो जातोऽयं ८००३ योगः ।

( यहां अन्तिमस्थान के अङ्क २, १, ३, इनका योग ६ इसको अन्तिम स्थान के अङ्कों की पङ्क्ति के नीचे योग के पहिले स्थान में रखो, फिर अन्तिम स्थान से पहिले स्थान के अङ्क १, ३, ७, ५, १, इनका योग १७ इसमें ७ इसको दूसरे स्थान में रख कर १ को पहिले स्थान के ६ इस अङ्क में जोड़ दो, फिर उससे पहिले स्थान के अङ्क ९, ४, ८, ६, २, इनका योग २९ इसमें ९ इसको तीसरे स्थान में रख कर २ इसको दूसरे स्थान के ७ इस अङ्क में जोड़ दो, फिर उससे पहिले स्थान के अङ्क २, ५, १, १, ४, इनका योग १३ इसमें ३ इसको चौथे स्थान में रख कर १ इसको तीसरे स्थान के ९ इस अङ्क में जोड़ दो, तब ८००३ यह योग हुआ । )

## अभ्यासार्थमुदाहरणानि ( ३ ) ।

अधो लिखितसंख्यानां योगं कुरु ।

( नीचे लिखी हुई संख्याओं का योग करो । )

| ( १ ) | ( २ ) | ( ३ ) | ( ४ ) | ( ५ ) | ( ६ ) | ( ७ ) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ६ | १६ | ७५ | ३७ | १७९ | २५९७ | ८२५९१ |
| ७ | ७ | ९८ | १३८ | २२५ | ४३२ | ९१७५ |
| ८ | ५ | ४३ | ७९ | ३४५ | ५७२९ | ९४५६७ |
| ९ | ४ | ५६ | ६३ | १५१ | ३५६३ | ७५२९५८ |

| ( ८ ) | ( ९ ) | ( १० ) |
|---|---|---|
| ८३९५२८६ | ७८९४३५२६ | ७८२४८५९६३ |
| ६१५२३७ | ७२६८०९५ | १२७९५३९२५७ |
| ८७५९२ | ३२५७९१८ | ३२६९०४८२ |
| ९७४१३४९ | ५३२६५९७४६ | ३५३९६५७५१४ |
| ५६३२९८३ | १९६६८५४२ | ५२४९३७८१ |
| | ४५७४९३५८७ | २४१७६७८५४५ |

( ११ ) ७२५ + ९२१ + १०२१ अस्य किम्मानम् ।

(इसका मान क्या है )

( १२ ) कश्चिन्मनुजो यदा पञ्चविंशति २५ वर्षवयस्कोऽभूत्तदा

तस्यैकः पुत्रः सञ्जातः, पुत्रस्य त्रिंशद् ३० वर्षवयसि पितुर्वयः कियत्स्यात्।

(एक मनुष्य जब २९ बरस का हुआ तब उसको एक पुत्र हुआ, जब पुत्र ३० बरस का हुआ तब उसके पिता का वय कितना था।)

(१३) १७८९ अस्मिन् शाके कस्यचित्पुरुषस्य जन्माभूत्, तस्य निधनमेकोनाशीति ७९ तमे वर्षेऽभूत्, कस्मिन् शाके स पुरुषो मृतः।

(१७८९ इस शक में एक पुरुष पैदा हुआ, और ७९ बरस का होकर वह मर गया, तब किस शक में उसका मरण हुआ।)

(१४) कस्यचिद्धनिकस्य द्वार एको भिक्षुकसमूहः समुपस्थितः, तस्मिन्समूहे २८९ पुरुषाः, ३१९ स्त्रियः, ३६० बालकाश्चासन्, यदि तेन धनिकेन तेभ्यो याचकेभ्य एकैकः पणः प्रदत्तश्चेत्तेन कति पणा विसृष्टाः।

(किसी अमीर के द्वार पर एक कङ्गालों का समूह आया, उस समूह में २८९ पुरुष, ३१९ स्त्रियां और ३६० बालक थे, उस अमीर ने उन सब को एक एक पैसा दिया, तब कहो उसने कितने पैसे दिये।)

(१५) एकस्यारपाठशालायां छात्राणां ५ कक्षा आसन्, प्रथमकक्षायां ४९ छात्राः, द्वितीयस्यां ५८ छात्राः, तृतीयस्यां ६९ छात्राः, चतुर्थ्यां ८० छात्राः, पञ्चम्यां ९८ छात्रा आसन्, तस्यारपाठशालायां कति छात्रा अपठन्।

(किसी पाठशाला में लड़कों के पांच वर्ग थे, पहिले वर्ग में ४९, दूसरे में ५८, तीसरे में ६९, चौथे में ८० और पांचवे में ९८ लड़के थे, तब कहो उस पाठशाला में कितने लड़के पढ़ते थे।)

(१६) कश्चिन्मनुजो विश्वनाथदर्शनार्थं कतिपयकमलपुष्पाण्यादाय प्रस्थितः, तेन विश्वनाथाय १९८५ कमलानि समर्पितानि, अन्नपूर्णायै ५२५ कमलानि, ढुण्ढिराजाय २२५ कमलानि समर्पितानि। यदा स गृहमागतस्तदा तत्समीपे १२५ कमलान्यवशिष्टान्यासन्। कति कमलपुष्पाण्यादय स विश्वनाथदर्शनार्थं गतः।

(एक मनुष्य कुछ कमल के फूल लेकर विश्वनाथ का दर्शन करने गया, उसने विश्वनाथ को १९८५, अन्नपूर्णा जी को ५२५, और ढुंढिराज को २२५ कमल के फूल

चढाये, जब वह घर आया, तब उसके पास १२९ कमल के फूल बचे थे, तब कहो कितने फूल लेकर वह विश्वनाथ का दर्शन करने गया था।)

(१७) जनवरीमासे ३१ दिनानि, फरवरीमासे २८, मार्चमासे ३१, अप्रैलमासे ३०, मईमासे ३१, जूनमासे ३०, जुलाईमासे ३१, अगस्तमासे ३१, सप्तेम्बरमासे ३०, अक्तोबरमासे ३१, नवम्बरमासे ३०, दिसम्बरमासे ३१ दिनानि भवन्ति। एकस्मिन्वर्षे कति दिनानि भवन्ति।

(जनवरी में ३१, फरवरी में २८, मार्च में ३१, अप्रैल में ३०, मई में ३१, जून में ३०, जुलाई में ३१, अगस्त में ३१, सप्तेम्बर में ३०, अक्तोबर में ३१, नवम्बर में ३० और दिसम्बर में ३१ दिन होते हैं, तब कहो एक साल में कितने दिन होते हैं।)

(१८) एकस्मिन्नुद्याने ३०२५ आम्रवृक्षाः, ९८७ चम्पकवृक्षाः, १५६७ बकुलवृक्षाः, २०२५ पनसवृक्षाः, ७९८ दाडिमवृक्षाः, २५ न्यग्रोधवृक्षाश्चासन्, तस्मिन्नुद्याने कति वृक्षा आसन्।

(एक बगीचे में ३०२५ आम के पेड़, ९८७ चम्पे के पेड़, १५६७ मौलसरीके पेड़, २०२५ कटहर के पेड़, ७९८ अनार के पेड़ और २५ बरगत के पेड़ थे, तब कहो उस बगीचे में कितने पेड़ थे।)

(१९) रामेण पञ्चसु पुत्रेषु निजधनं विभज्य प्रदत्तं, प्रथमः पुत्रः ३२०५९८१ मुद्राः, द्वितीयः ९९८७८१ मुद्राः, तृतीयः ८७५४३९ मुद्राः, चतुर्थः ७१३४० मुद्राः, पञ्चमश्च ५२३६७ मुद्रा अलभत, तदा रामधनप्रमाणं वद।

(राम ने पांच पुत्रों को अपना धन बांट दिया, पहिले पुत्र को ३२०५९८१ रुपये, दूसरे को ९९८७८१ रुपये, तीसरे को ८७५४३९ रुपये, चौथे को ७१३४० रुपये और पांचवे को ५२३६७ रुपये मिले, तब कहो राम के पास कितने रुपये थे।)

(२०) ७, ८, ९, एभिस्त्रिभिरङ्कैः स्थानत्रयविशिष्टा यावत्यः संख्या निष्पद्यन्ते, तासां सर्वासां योगं वद।

(७, ८, ९ इन तीन अङ्कों से तीन स्थान की जितनी संख्याएं बनती हैं उन सब का योग कहो।)

## व्यवकलनम्।

(२०) द्वयोर्न्यूनाधिकसंख्ययोरधिकसंख्या न्यूनसंख्यातः कियदधिकास्तीत्येतज्ज्ञानप्रकारो व्यवकलनमुच्यते। अत्राधिकसंख्या वियो-

ज्यसंज्ञिका, न्यूनसंख्या च वियोजकसंज्ञिका भवति। तथाधिकसंख्यातो न्यूनसंख्यातुल्यस्यैकखण्डस्य पृथक्करणेन यदवशिष्यते तदन्तरसंज्ञं भवति।

( दो संख्याओं में बड़ी संख्या छोटी संख्या से कितनी अधिक है इसके जानने के प्रकार को व्यवकलन कहते हैं। यहां बड़ी संख्या को वियोज्य और छोटी संख्या को वियोजक कहते हैं। और बड़ा संख्या में से छोटी संख्या के तुल्य क खण्ड अलग करने से जो शेष रहता है उसको अन्तर कहते हैं। )

( २१ ) व्यवकलनद्योतकं — इदं चिह्नं ऋणसंज्ञम्भवति। द्वयोस्संख्ययोर्मध्ये यदतच्चिह्नं स्थाप्यते, तदेदं चिह्नम्प्रथमसंख्यातो द्वितीयसंख्या वियाज्यास्तीति सूचयति। यथा, ५ – ४ अत्रैतच्चिह्नेनेदं सूच्यते यत् ५ अस्याः संख्यायाः ४ इयं संख्या वियोज्यास्तीति।

( व्यवकलनसूचक — इस चिह्न को ऋण कहते हैं। जब दो संख्याओं के बीच में यह चिह्न रखा जाता है तब, पहिली संख्या में दूसरी संख्या को घटाना है, इसको यह चिह्न सूचित करता है। जसे, ६ – ४, इस में यह चिह्न सूचित करता है कि ६ में ४ को घटाना है। )

( २२ ) वियोज्यस्यैकं खण्डं वियोजकेन तुल्यञ्चेत्तदपरं खण्डमन्तरसममवश्यम्भवेत्। अतो वियोजकान्तरयोर्योगो वियोज्यतुल्यो भवतीति स्फुटम्प्रतीयते।

( यदि वियोज्य संख्या का एक खण्ड वियोजक संख्या के समान हो तो, उसका दूसरा खण्ड अवश्य अन्तर के समान होगा। इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि वियोजक और अन्तर इन का योग वियोज्य के तुल्य होता है। )

( २३ ) द्वयोस्संख्ययोरन्तरकरणे वियोज्याधो वियोजकं तथा न्यसेद्यथा वियोज्यैकादिस्थानस्थाङ्कानामधस्तात्क्रमेण वियोजकस्यैकादिस्थानस्थाङ्का वर्तेरन्। एवं वियोज्याधो वियोजके स्थापिते, यत्र वियोज्याङ्केभ्यो वियोजकाङ्कानां न्यूनत्वम्भवति तत्र येषां वियोज्यवामपार्श्वस्थाङ्कानामधोभागे वियोजकस्याङ्का न भवेयुस्तेषामधस्ताच्छून्यानि सन्तीति कल्प्यम्। ततो वियोज्यवियोजकयोरधस्तादेका रेखा कार्या। अथ वियोजकस्यैकस्थानाङ्के यस्याङ्कस्य योजनेन वियोज्यस्यैकस्थानाङ्को भवेत्तदङ्कं रेखाधोऽन्तरप्रथमस्थाने विन्यसेत्। ततो वियोजकदशस्थानाङ्के यदङ्कयोजनेन वियोज्यदशस्थानाङ्को भवेत्तदङ्कं

